ॐ नमः शिवाय

# श्री शिव उपासना

श्री शिव शंकर की महिमा, पूजन-विधिं. मन्त्र-यन्त्र, आरती, चालीसा, स्तोत्र, कवच आदि का अनुपम ऐसा संकलन जिसके सहारे कोई भी शिव-भक्त शीघ्र ही शिवजी को प्रसन्न कर कल्याण को प्राप्त हो सकता है।


लेखक

राजेश दीक्षित






1936 में स्थापित, विश्वविख्यात, चिर-परिचित, पुराना प्रकाशक, पुराना ही नाम

देहाती पुस्तक भण्डार (Regd.)

चावड़ी बाजार, चौक बड़शाहबुला, दिल्ली-110006.

फोन : 261030

प्रकाशक
देहाती पुस्तक भण्डार (Regd.)
चावड़ी बाजार, दिल्ली-110006
फोन : 261030

सम्पादक
पं० राजेश दीक्षित



मूल्य :
स्वदेश में : 8/25 (सवा आठ रुपये)
विदेश में : 1 £ (एक पौंड) या
2 $ (दो डालर)

Printed at
Vijeta Offset Printers,
3545, Jatwara. Daryaganj,
New Delhi-110002



SHRI SHIV UPASANA BY PT. RAJESH DIXIT

# दो शब्द

देवाधिदेव महादेव भगवान् शङ्कर अखिल जगत् के स्वामी तथा अशुतोष औढरदानी हैं। शिवपुराण, विष्णुपुराण तथा अन्य ग्रन्थों में उनकी महिमा का विस्तृत वर्णन किया गया है। समुद्र-मंथन के समय उत्पन्न हलाहल-विष की ज्वाला से दग्ध होते हुए अखिल ब्रह्माण्ड की रक्षा कर, भूतभावन शिवजी ने स्वयं ही उस महागरल का पान करके 'नीलकण्ठ' नाम धारण किया था। ऐसे कृपालु भक्त वत्सल की महिमा का जितना गान किया जाय कम है।

● शिवजी के तीन नेत्र हैं। उनका तीसरा नेत्र तब खुलता है जब वे किसी को भस्म करना चाहते हैं। एक बार कामदेव ने जब तपस्यारत शिवजी की समाधि में विघ्न उपस्थित किया, तब शिवजी ने अपने तीसरे नेत्र को खोल कर, उसकी ज्वाला से कामदेव को भस्म कर दिया था। इसीलिए शिवजी को 'कामारि' भी कहा जाता है।

● शिवजी बाघम्बर पहनते हैं। उनके मस्तक पर जटाजूट तथा गले में मुण्ड एवं रुद्राक्ष की मालाएं पड़ी रहती हैं। वे अपने सम्पूर्ण शरीर पर भस्म का लेप करते हैं तथा ललाट पर भस्म का ही त्रिपुण्ड लगाते हैं। उनके जटाजूट में गंगाजी का निवास है तथा मस्तक पर द्वितीया का चन्द्रमा सुशोभित रहता है। वे सर्पों की माला पहनते हैं। डमरू उनका प्रिय वाद्य है। उनका वाहन नन्दी नामक बैल तथा आयुध त्रिशूल है। कभी-कभी वे 'पिनाक' नामक धनुष भी धारण करते हैं।

● शिवजी का पहला विवाह दक्ष प्रजापति की पुत्री सती के साथ हुआ था। दक्ष यज्ञ में प्राणों को आहुति दे देने के बाद सती ने ही पर्वतराज हिमालय की पुत्री के रूप में पार्वती नाम से दूसरा जन्म लिया। तब उनका विवाह भी शिवजी के साथ ही हुआ था।

● शिवजी के गणों में भूत, प्रेत, पिशाच आदि की अधिकता है। यों ब्रह्मा, विष्णु, इन्द्र आदि सभी देवता तथा सभी दैत्य, दानव आदि शिवजी की समान रूप से भक्ति करते हैं। शिवजी औढरदानी प्रसिद्ध हैं। आशुतोष होने के कारण वे अपने भक्तों पर शीघ्र प्रसन्न हो जाते हैं और उन्हें इच्छित वर प्रदान करते हैं।

शिवजी के दो पुत्र हैं—स्वामिकार्तिकेय और गणेश। स्वामिकार्तिकेय देवताओं के सेनापति हैं। गणेश जी विद्या बुद्धि के अधिष्ठातृ देवता हैं। शिवजी के गणों में वीरभद्र आदि के नाम प्रसिद्ध हैं।

● शिवजी समय-समय पर अवतार भी लेते हैं। श्री भैरव तथा हनुमान जी को शिवजी का ही अवतार मानां जाता है। दुर्गा, काली आदि देवियों को शिव-पत्नी उमा की प्रतिरूपा माना जाता है।

● शिव लिङ्ग के पूजन का सम्पूर्ण भारत में प्रचलन है। काशी को शिव की प्रिय नगरी माना जाता है। शिवजी के लीला-चरित्रों का विशद् वर्णन शिवपुराण, लिङ्ग पुराण तथा अन्य पुरानों में पाया जाता है। फाल्गुन कृष्णा त्रयोदशी को 'महाशिव रात्रि व्रत' का उत्सव सब जगह मनाया जाता है।

● प्रस्तुत पुस्तक में भगवान श्री शिव के लीला-चरित्र एवं माहात्म्य के अतिरिक्त उनकी पूजनविधि, यन्त्र, मन्त्र, आरती, चालीसा स्तोत्र आदि का सङ्कलन किया गया है। आशा है शिव भक्तों लिए यह पुस्तक उपादेय एव रुचिकर सिद्ध होगी।

कृष्णापुरी, मथुरा
चंद्रपूर्णिमा, सं 2032 वि०

—राजेश दीक्षित

# अनुक्रमणिका



कर्पूरगौरं करुणावतारं
संसार सारं भुजगेन्द्र हारम् ।
सदा वसन्तं हृदयारविन्दे
भवं भवानी सहितं नमामि ॥

# उपासना तथा धार्मिक पूजा-पाठ की पुस्तकें

● दुर्गा उपासना (दुर्गा पूजा) (ले०—राजेश दीक्षित) मूल्य 8/25

इस पुस्तक में सर्वपूज्य माँ भगवती को प्रसन्न करने के लिए निर्वाण-मन्त्र, जपविधि, पूजाविधान और अनुष्ठान, देवी के सभी रूप महाकाली, महालक्ष्मी, महासरस्वती आदि से सम्बन्धित स्तोत्र, आरती, पद, भजन, आदि का विराट संकलन है।

● शिव उपासना (शिव पूजा) (ले०—राजेश दीक्षित) मूल्य 8/25

प्रस्तुत पुस्तक में भगवान् सदाशिव की प्रशंसा में गाये गए भक्ति-भावपूर्ण चुने हुए और रसीले पदों, भजनों, आरतियों और स्तोत्रों का अपूर्व संग्रह है।

● श्री गायत्री उपासना (गायत्री पूजा) (ले०—राजेश दीक्षित) मू० 8/25

वेदमाता जगद्धात्री देवी गायत्री की पौराणिक कथा तथा पूजा आराधना उपासना, विषयक यन्त्र, मन्त्र, स्तोत्र, भजन, आरती, चालीसा आदि का बृहद् संकलन।

● हनुमान उपासना (हनुमान पूजा) (ले० – रामकृष्णदास) मूल्य 8/25

इस पुस्तक में हनुमान जी का जीवन-चरित्र, भक्ति उत्पन्न करने में सहायक कथा, भजनों, पदों स्तुतियों और आरतियों का संग्रह दिया गया है।

● विष्णु उपासना (विष्णु पूजा) (ले०—राजेश दीक्षित) मूल्य 12/-

सम्पूर्ण चराचर के स्वामी चतुर्भुज शेषशायी भगवान् श्री विष्णु की पौराणिक कथा, पूजा, आराधना, उपासना, ध्यान एवं स्तुति विषयक यन्त्र मन्त्र, स्तोत्र, कवच, भजन आरती, चालीसा आदि का बृहद् संकलन।

● श्री वैष्णोदेवी उपासना (वैष्णोदेवी पूजा) (ले०—राजेश दीक्षित) मू० 8/25

हिमगिरि वासिनी भगवती वैष्णवी देवी की पौराणिक कथा तथा पूजा आराधना, उपासना, विषयक यन्त्र, मन्त्र, स्तोत्र, भजन आरती, चालीसा आदि का बृहद् संकलन।

● पूनम कीर्तन सागर अर्थात् भक्तों का खजाना मूल्य 4/50

इस पुस्तक में कीर्तन, भजन, पद, स्तुति, गीत आदि दिए गए हैं। वस्तुतः यह पुस्तक कीर्तन करने वालों तथा भक्तों—सभी के लिये संग्राह्य है। लोक परलोक को सफल बनाने वाले तथा भक्तों का तो यह सचमुच खजाना ही है।

● सचित्र वैष्णोदेवी यात्रा माहात्म्य (ले०—राजेश दीक्षित) मूल्य 8/25

भगवती वैष्णो देवी की यात्रा तथा माहात्म्य का सचित्र, सम्पूर्ण एवं विस्तृत वर्णन इस पुस्तक में दिया गया है। साथ ही भजन, टप्पे आदि भी हैं।

● संतोषी माता शुक्रवार व्रत कथा मूल्य 3.00

सन्तोषी माता का व्रत शुक्रवार को किया जाता है। कथा, पूजा विधि व सामग्री आरती सभी इस पुस्तक में दिया गया है।

पुस्तकें मिलने का पता—देहाती पुस्तक भण्डार. चावड़ी बाजार, दिल्ली-6

# श्री शिव-महिमा

निराकार परब्रह्म परमात्मा ही अपने (1) ब्रह्मा (2) विष्णु एवं (3) शिव इन तीन रूपों द्वारा सृष्टि की उत्पत्ति, स्थिति एवं प्रलय का दायित्व वहन करता है। भगवान् शिव तो साक्षात् परब्रह्म ही हैं।

एक समय ब्रह्मा और विष्णु में विवाद छिड़ा कि हम दोनों में से बड़ा कौन है ? उसी समय उनके मध्य एक ज्योतिर्लिंग प्रकट हुआ। उसका विस्तार अनन्त अपार था। ब्रह्मा विष्णु पहले तो उसे देखकर आश्चर्यचकित हुए, फिर उन्होंने परस्पर यह निश्चित किया कि हम दोनों में से जो कोई इस ज्योतिर्लिंग के ओर-छोर का पता लगा लायेगा, वही बड़ा माना जायेगा। निदान वे दोनों ही उस दिव्य प्रकाश-स्तम्भ के आदि अन्त का पता लगाने के लिए एक-एक ओर को चल दिये। परन्तु दिव्य सहस्र वर्षों तक प्रयत्न करते रहने पर भी उनमें से किसी को भी उस प्रकाश-स्तम्भ के ओर-छोर का कुछ पता नहीं चला। अन्ततः विष्णु ने तो स्पष्ट शब्दों में यह स्वीकार कर लिया कि मैं इसके ओर-छोर का पता नहीं लगा पाया, परन्तु शिवजी की माया से भ्रमित ब्रह्मा ने झूठ बोलते हुए यह कहा कि मैंने इसके छोर का पता लगा लिया है। और प्रत्यक्षदर्शी गवाह के रूप में उन्होंने मिथ्यावादिनी केतकी को भी प्रस्तुत कर दिया। उसी समय यह आकाशवाणी हुई कि ब्रह्मा तथा केतकी दोनों ही झूठ बोल रहे हैं। उसे सुनकर ब्रह्मा अत्यन्त लज्जित हो, भय से थर-थर काँपने लगे।

जिस समय ब्रह्मा और विष्णु अपने मन में यह सोच रहे थे कि यह आकाशवाणी करने वाला कौन है, तभी त्रिशूलपाणि भगवान् शंकर सहसा ही उन दोनों के मध्य प्रकट हो गये और बोले—हे ब्रह्मा ! हे विष्णु ! तुम आपस में व्यर्थ ही विवाद कर रहे हो। इस सृष्टि का उत्पत्तिकर्त्ता, आदि-कारण तथा स्वामी मैं ही हूं। मैंने तुम दोनों को भी उत्पन्न किया है।

ब्रह्मा, विष्णु और महेश ये तीनों मेरे ही स्वरूप हैं । मैंने तुम लोगों को अपनी शक्ति का यथार्थ ज्ञान कराने के लिए ही उस ज्योतिर्लिंग को प्रकट किया था, जिसका ओर-छोर तुममें से कोई नहीं पा सका । ब्रह्मा तथा केतकी ने झूठ बोला है, अतः इन्हें उसका दण्ड भोगना पड़ेगा । केतकी को तो मेरी पूजा में स्थान नहीं मिलेगा और ब्रह्मा को भविष्य में फिर कभी पछताना पड़ेगा । अस्तु, अब तुम अपने अहंकार को त्याग दो ।

इतना कहकर शिवजी अन्तर्ध्यान हो गये तथा ब्रह्मा को अपनी भूल का बड़ा दुःख हुआ । ब्रह्मा तथा विष्णु दोनों ही शिवजी की स्तुति करने लगे ।

## सती-चरित्र

एक बार प्रयागराज में ऋषि-मुनियों ने एक बड़ा यज्ञ किया, जिसमें भाग लेने के हेतु सभी देवी-देवता एकत्र हुए । भगवान् शिवजी वहां सर्वोच्च आसन पर विराजमान थे । बाद में दक्ष प्रजापति भी उस यज्ञ-स्थल में पहुंचे । दक्ष ब्रह्मा के पुत्र थे, उनकी पुत्री सती का विवाह शिवजी के साथ हुआ था और वे सम्पूर्ण सृष्टि के प्रजापति पद पर चुने गये थे ।

शिवजी को उच्चासन पर बैठे देखकर अहंकारी दक्ष ने अज्ञानवश शिवजी के प्रति अपशब्दों का प्रयोग किया और कहा कि इस पाखण्डी ने मुझे प्रणाम नहीं किया, अतः मैं इसे शाप देता हूं कि यह श्मशानवासी आज से देवताओं के यज्ञ में भाग प्राप्त करने का अधिकारी न रहे ।

दक्ष के शाप को सुनकर नन्दीश्वर अत्यन्त क्रुद्ध हो उठे और दक्ष से बोले, 'अरे मूढ़ ! तूने पवित्रता को भी पवित्र करने वाले भगवान् शंकर को शाप देने की मूर्खता क्यों की ? तुझे ऐसा करना उचित नहीं था ।'

यह सुन कर दक्ष प्रजापति ने नन्दी को भी शाप देते हुए कहा कि हे नन्दी ! तुम सभी शिवगण पाखंडी हो, अतः मैं तुम सभी को यह शाप देता हूं कि तुम वेद से बाहर रहकर जटा, भस्म एवं अस्थि धारण करने वाले बनोगे ।

दक्ष के शाप को सुनकर नन्दी ने भी क्रोध में भर कर दक्ष को यह शाप दिया कि तुम ब्राह्मण लोग भी आज से सकाम-अनुष्ठान करने वाले तथा

भिक्षावृत्ति करने वाले बनोगे और तुम्हारे जिस मुख ने शिवजी की निन्दा की है, वह मुख बकरे जैसा हो जायगा।

इस प्रकार दक्ष तथा नन्दी ने जब एक दूसरे को शाप दिया तो सभा-मण्डप में हाहाकार मच गया, परन्तु शिवजी ने सभी को सान्त्वना देते हुए नन्दीश्वर का क्रोध शान्त किया तथा स्वयं अपने गणों सहित उस यज्ञ को त्याग कर चले गये।

कालान्तर में दक्ष प्रजापति ने स्वयं कनखल तीर्थ में एक महायज्ञ प्रारंभ किया, जिसमें उन्होंने अन्य सब देवताओं तथा ऋषि-मुनियों को तो बुलाया परन्तु शिवजी को तथा अपनी पुत्री सती को निमन्त्रण तक नहीं भेजा। यज्ञ-स्थल में शिवजी को अनुपस्थित देखकर महात्मा दधीचि ने यह भविष्य-वाणी की कि यदि शिवजी यहाँ नहीं आये तो यह यज्ञ अधूरा ही रह जायेगा। परन्तु दक्ष ने किसी के सुझाव पर ध्यान नहीं दिया। तब दधीचि तथा अन्य बहुत से शिवभक्त उस यज्ञस्थल से उठकर चले गये।

सती को जब यह ज्ञात हुआ कि उनके पिता दक्ष ने शिवजी को अपमानित करने के उद्देश्य से ही यज्ञ में आमंत्रित नहीं किया है, तो वे बिना बुलाये ही उस यज्ञ में जा पहुंचीं और उन्होंने यज्ञ कुण्ड में कूद कर अपने प्राणों की आहुति दे दी।

सती के प्राण त्यागते ही उनके साथ आये हुए शिवगणों ने यज्ञ को नष्ट-भ्रष्ट करना आरंभ कर दिया। उस समय महर्षि भृगु ने यज्ञकुण्ड से एक सहस्त्र ऋभव वीरों को उत्पन्न कर दिया। उन वीरों ने समस्त शिवगणों का संहार कर डाला। जब शिवजी को यह समाचार मिला कि उनके गण मारे गये हैं तो उन्होंने क्रोध में भर कर अपनी एक जटा को उखाड़ कर पर्वत पर पटक दिया। उससे वीरभद्र की उत्पत्ति हुई। फिर शिवजी की आज्ञा पाकर वीरभद्र ने दक्ष के यक्षस्थल में पहुँचकर प्रलय जैसा दृश्य उपस्थित कर दिया। भृगु ऋषि की दाढ़ी उखाड़ ली तथा दक्ष का सिर काट कर यज्ञ-कुण्ड में डाल दिया। अन्य लोगों को भी समुचित दण्ड दिया। अन्त में ब्रह्मा, विष्णु आदि देवताओं की प्रार्थना पर शिवजी उस यज्ञ-मण्डप में उपस्थित हुए और उन्होंने वीरभद्र को शान्त किया। जब दक्ष ने अपने अपराधों की

क्षमा माँगी तब शिवजी ने उसके मस्तक पर बकरे का सिर रख कर उसे पुनर्जीवित कर दिया तथा यज्ञ को भी सकुशल सम्पन्न करा दिया।

दक्ष के यज्ञ में प्राण त्याग देने के बाद सती ने पर्वतराज हिमाचल के घर पुत्री के रूप में जन्म लिया, जहाँ उनका नाम पार्वती रखा गया। कालान्तर में पार्वती का विवाह शिवजी के साथ हो गया। उनकी कोख से उत्पन्न पुत्र स्वामि कार्तिकेय ने तारकासुर नामक भयंकर राक्षस को मार कर तीनों भुवनों में शान्ति स्थापित की।

इस प्रकार शिवजी ने समय-समय पर अनेक लीला-चरित्र कर, भक्तों को आनन्द तथा दुष्टजनों को दण्ड दिया है। शिवजी ने समय-समय पर अवतार भी लिए हैं।

## शक्ति-पीठ

सती की मृत-देह को विष्णु ने अपने सुदर्शन चक्र से कई टुकड़ों में काट दिया था। वे टुकड़े, जहाँ-जहाँ गिरे वहीं-वहीं शक्ति-पीठों की स्थापना हुई। शक्ति-पीठों की कुल संख्या 51 है।

## भस्म, रुद्राक्ष और बिल्वपत्र

शिवजी की उपासना में भस्म, रुद्राक्ष तथा बिल्वपत्र का विशेष महत्त्व है। भस्म को सम्पूर्ण शरीर पर लगाया जाता है। रुद्राक्ष गले में पहिना जाता है तथा बिल्वपत्र को शिवजी पर चढ़ाया जाता है। शिवजी की पूजा में धतूरे के फल तथा धतूरा, आम एवं कनेर के पुष्प अधिक प्रयोग में लाये जाते हैं।

विभिन्न स्थानों पर भगवान् शिव के द्वादश ज्योतिलिंग स्थापित हैं। उनका दर्शन, पूजन तथा ध्यान समस्त पापों को क्षय करने वाला है।

शिवजी के अनेक व्रत हैं, परन्तु माघ मास के कृष्णपक्ष की त्रयोदशी को 'महाशिवरात्रि' का व्रत सर्वोच्च माना गया है।

शिवजी के मन्त्रों में 'महामृत्युंजय' एवं 'त्र्यम्बक' का विशेष स्थान है।

प्रत्येक वर्ण तथा आयु के स्त्री-पुरुष शिवजी का व्रत, पूजन, ध्यान, उपासना आदि करने के अधिकारी हैं।

# सक्षिप्त पूजा-विधि

प्रातःकाल उठकर शौच-स्नानादि से निवृत्त हो, शुद्ध किए स्थान में पवित्र आसन पर बैठ, शुद्ध हृदय से शिवजी का ध्यान करे। तत्पश्चात् आगे लिखे हुए स्वस्तिवाचनादि यथाक्रम से पूजन प्रारम्भ करे।

पूजा स्थल पर शिव-पूजन यन्त्र आटा, चावल, रोली आदि से बना लेना चाहिए, जिसके मध्य में दो त्रिभुज परस्पर काटते हुए षट्कोण बना ले। उनके बाह्य भाग में अष्टदल बनाये। यदि उक्त यन्त्र को ताम्रपत्र पर खुदवा लिया जाए तो बार-बार उपयोग में लिया जा सकता है। पूजन समाप्त होने पर आरती, चालीसा, स्तोत्र आदि का पाठ करना चाहिए। पूजा का क्रम इस प्रकार है।

# स्वस्ति-वाचन

"ॐ स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्तिनः पूषाःविश्व-वेदाः। स्वस्तिनस्तार्क्ष्यो अरिष्टनेमिः स्वस्तिनो वृहस्पति-र्दधातु ॥१॥ ॐ पयः पृथिव्यां पय ओषधीषु पयो दिव्य-न्तरिक्षे पयोधाः। पयःस्वतीः प्रदिशः सन्तु मह्यम् ॥२॥ ॐ विष्णोरराटमसि विष्णोः श्नप्त्रेस्थो विष्णोः स्यूरसि विष्णोर्ध्रुवोसि वैष्णवमसि विष्णवेत्वा ॥३॥ ॐ अग्निर्देवता वातो देवता सूर्यो देवता चन्द्रमा देवता वसवो देवता रुद्रो देवता ऽऽदित्यादेवता मरुतोदेवता विश्वेदेवा देवता वृहस्पतिर्देवतेन्द्रो देवता वरुणो देवता ॥४॥ ॐ द्यौः शान्तिरन्तरिक्ष्ँ शान्तिः पृथ्वी शान्तिरापः शान्तिरोषधयः शान्तिः वनस्पतः शान्तिर्विश्वेदेवाः शान्तिर्ब्रह्म शान्तिः

सर्वं शान्तिः वनस्पतयः शान्तिरेवशान्तिः सामाशान्तिरेधि। ॐ विश्वानिदेव सवितर्दुरितानि परासुव यद्भद्रं तन्न आसुव शान्ति र्भवतु ॥" ॥५॥

उक्त 'स्वस्ति वाचन' में जहाँ-जहाँ इस प्रकार का चिह्न है, वहाँ 'ग्वं' की भाँति उच्चारण करना चाहिये। 'स्वस्तिवाचन' पाठ के बाद नीचे लिखे मन्त्र का उच्चारण करते हुए जल से आचमन करें। तथा अपने मस्तक पर तीन वार जल छिड़कें। तत्पश्चात् दोनों हाथों को धो लें। आचमन करते तथा जल छिड़कते समय "ओ३म् केशवाय नमः स्वाहा। ओ३म् नारायणाय नमः। ओ३म् माधवाय नमः स्वाहा।" इन मन्त्रों का उच्चारण करते जाना चाहिये।

# पवित्री करणका मन्त्र

"ॐ अपवित्रः पवित्रोवा सर्वावस्थां गतो पिवा।
यः स्मरेत्पुण्डरीकाक्षं स वाह्याभ्यन्तरः शुचिः॥"

उक्त मन्त्र का उच्चारण करते हुए आचमन आदि करें। 'पवित्री करण' के उपरान्त निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'भूत-शुद्धि' करें।

# भूत-शुद्धि का मन्त्र

"ॐ अपसर्पन्तु ते भूता ये भूता भुवि संस्थिता।
ये भूता विघ्नकर्तारस्ते नश्यन्तु शिवाज्ञया॥"

'भूत-शुद्धि' के उपरान्त दायें हाथ में दूर्वा, अक्षत, पुष्प तथा जल लेकर अग्रलिखित मन्त्रों का उच्चारण करते हुए विघ्न-विनाशक 'श्री गणेशजी का ध्यान' करें—

# श्रीगणेश-ध्यान मन्त्र

"ॐ सुमुखश्चैकदन्तश्च कपिलो गजकर्णकः।
लम्बोदरश्च विकटो विघ्ननाशो विनायकः ।।
धूम्रकेतुर्गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजाननः।
द्वादशैतानि नामानि यः पठेच्छृणु यादपि।।
विद्यारम्भे विवाहे च प्रवेशे, निर्गमे तथा।
संग्रामे संकटे चैव विघ्नतस्य न जायते ।।
शुक्लाम्बरधरं देवं शशिवर्णं चतुर्भुजम् ।
प्रसन्नवदनंध्यायेत्सर्वविघ्नोपशायन्ते ।।"

उक्त मन्त्रों उच्चारण कर, हाथ में दूर्वा, अक्षत, पुष्प आदि को श्रीगणेश जी के उद्देश्य से अपने अग्र भाग में छोड़ दें। पुनः दायें हाथ में तिल, कुश, जल तथा यज्ञोपवीत लेकर नीचे लिखे 'संकल्प वाक्य' का उच्चारण करें।

# संकल्प-वाक्य

"हरिः ॐ तत्सत् । नमः परमात्मने श्री पुराणपुरुषोत्तमाय श्रीमद्भगवते महापुरुषस्य विष्णोराज्ञया प्रवर्तमानस्याद्य ब्रह्मणो द्वितीय प्रहरार्धे श्रीश्वेतवाराह कल्पे वैवस्वत मन्वन्तरे अष्टाविंशतितमे कलियुगे कलि प्रथमचरणे जम्बूद्वीपे भरतखंडे भारतवर्षे आर्य्यावर्तान्तर्गत क्षेत्रे षष्टि-संवत्सराणां मध्ये 'अमुक' नाम्नि संवत्सरे, 'अमुक' अयने,

'अमुक' ऋतौ, 'अमुक' मासे, 'अमुक' पक्षे, 'अमुक' तिथौ, 'अमुक' नक्षत्रे, 'अमुक' योगे, 'अमुक' वासरे, 'अमुक' राशिस्थे सूर्ये चन्द्रे भौमे बुधे वृहस्पतौ शुक्रे शनौ राहौ केतौ एवं गुण विशिष्टायां तिथौ 'अमुक' गोत्रोत्पन्न 'अमुक' नाम्नि शर्मा (वर्मादि) ऽहं धर्मार्थ काम मोक्ष हेतवे श्रीगणपति पूजनमहं करिष्ये।"

उक्त संकल्प-वाक्य में जहां-जहां 'अमुक' शब्द आया है, वहां क्रमश: विद्यमान संवत्सर, अयन, ऋतु, मास, पक्ष, तिथि, नक्षत्र, योग, दिन, सूर्यादि नवग्रहों की स्थिति वाली राशियों के नाम, अपने गोत्र तथा अपने नाम का उच्चारण करना चाहिये। ब्राह्मण को 'शर्माऽहं', क्षत्रिय को 'वर्माऽहं', वैश्य को 'गुप्तोऽहं' तथा शूद्र को 'दासोऽहं' शब्द का उच्चारण करना चाहिये।

'संकल्प-वाक्य' के पश्चात् सर्वप्रथम नीचे लिखे मन्त्रों का उच्चारण करते हुए अपने इष्टदेव श्री शिवजी का 'ध्यान' करना चाहिए—

## ध्यान के मन्त्र

"ध्यायेन्नित्यं सुरेऽयंयतिगतिमतिदं
योगकाधारमेक-
माद्यंतादिप्रभावं निगमजनिजुषां
ध्यानधारावगम्यम्
सोमं सोढारमीशंधरणिसुरवर
याञ्चया शंकरंतं

भक्त्युद्रेकाय वर्गं कलयति विदुषां
यत्कृपा तंहि शम्भुम् ॥१॥
वन्धूकसन्निभन्देवं त्रिनेत्रं चन्द्रशेखरम् ।
त्रिशूलधारिणन्देवं चारुहासं सुनिर्मलम् ॥ २ ॥
कपालधारिणं देवं वरदाभयहस्तकम् ।
उमयासहितं शम्भुन्ध्यायेत्सोमेश्वरं सदा ॥ ३ ॥
सानन्दमानन्दवनेवसन्त
मानन्दकन्दंहतपापवृन्दम् ।
वाराणसीनाथमनाथनाथं
श्री विश्वनाथं शरणं प्रपद्ये ॥४॥

ॐ नमः शम्भवायच मयोभवाय च नमः शङ्कराय च मयस्कराय च नमः शिवाय च शिवतराय च । शिवाय नमः ॥५॥"

# आवाहन का मन्त्र

"आयाहि भगवन् शम्भो शर्वत्वं गिरिजापते ।
प्रसन्नोभव देवेश नमस्तुभ्यं हि शङ्कर ॥"

उक्त मन्त्र द्वारा श्री शिवजी का 'आवाहन' करने के पश्चात् उन्हें 'आसन प्रदान करने के हेतु अग्रलिखित मन्त्र का उच्चारण करें—

## आसन का मन्त्र

"विश्वेश्वरमहादेव राजराजेश्वरप्रिय ।
आसनंन्दिव्यमीशान दास्येऽहन्तुभ्यमीश्वरम् ।।"

'आसन' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'पाद्य' के रूप में पृथ्वी पर जल का निक्षेप करें—

## पाद्य का मन्त्र

"महादेव महेशान महादेव परात्पर ।
पाद्यं गृहाणमद्दत्तं पार्वती सहितेश्वर।।"

'पाद्य' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'अर्घ्य' के रूप में पृथ्वी पर जल का निक्षेप करें—

## अर्घ्य का मन्त्र

"त्र्यम्बकेश सदाचार जगदादिविधायक ।
अर्घ्यं गृहाण देवेश साम्ब सर्वार्थदायक ।।"

'अर्घ्यं' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'आचमनीय' के रूप में पृथ्वी पर जल का निक्षेप करें—

## आचमनीय का मन्त्र

"त्रिपुरान्तक दीनार्तिहर श्रीकण्ठ शाश्वत ।
गृहाणाचमनीयं च पवित्रोदक कल्पितम् ।।"

'आचमनीय' के पश्चात् अग्रलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'गोदुग्ध स्नान' करायें—

## गोदुग्ध-स्नान का मन्त्र

"मधुरं गोपयः पुण्यं पटपूतं पुरस्कृतम् ।
स्नानार्थं देवदेवेश गृहाण परमेश्वर ॥"

'गोदुग्ध' स्नान के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'दधि-स्नान' करायें—

## दधि-स्नान का मन्त्र

"दुर्लभन्दिविसुस्वादु दधिसर्वप्रियम्परम् ।
तुष्टिदम्पार्वतीनाथ स्नानाय प्रतिगृह्यताम् ॥"

'दधि-स्नान' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'घृत-स्नान' करायें—

## घृत-स्नान का मंन्त्र

"घृतं गव्यं शुचिस्निग्धं सुसेव्यं पुष्टिदायकम् ।
गृहाण गिरिजानाथ स्नानाय चन्द्रशेखर ॥"

'घृत-स्नान' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'मधु-स्नान' करायें—

## मधु-स्नान का मन्त्रं

"मधुर मृदु मोहघ्नं स्वरभङ्ग विनाशनम् ।
महादेवे दुमुत्सृष्टं तवस्नानाय शङ्कर ॥"

'मधु-स्नान' के पश्चात् अग्रलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'शर्करा-स्नान' करायें—

## शर्करा-स्नान का मन्त्र

"तापशान्तिकरी शीरा मधुरास्वाद संयुता ।
स्नानार्थं देव देवेश शर्करेयं प्रदीयते ।।"

'शर्करा-स्नान' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'शुद्ध जल से स्नान' करायें—

## शुद्धोदक स्नान का मन्त्र

"गङ्गा गोदावरी रेवा पयोष्णी यमुना तथा ।
सरस्वत्यादि तीर्थानि स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।।"

'शुद्धोदक स्नान' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'वस्त्र' समर्पित करें—

## वस्त्र का मन्त्र

"वस्त्राणि पट्टकूलानि विचित्राणि नवानि च ।
मयानीतानि देवेश प्रसन्नोभव शङ्कर ।।"

'वस्त्र' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए "उपवीत' समर्पित करें—

## उपवीत का मन्त्र

"सौवर्णं राजतं ताम्रं कार्पासस्य तथैव च ।
उपवीतम्मयां दत्तं प्रीत्यर्थं प्रतिगृह्यताम् ।।"

'उपवीत' के पश्चात् अग्रलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए

'गन्ध' समर्पित करें। शिवजी के प्रति श्वेत चन्दन समर्पित करना श्रेष्ठ रहता है।

## गन्ध का मन्त्र

"सर्वेश्वर जगद्वन्द्य दिव्यासन समास्थित ।
गन्धं गृहाण देवेश चन्दनं प्रतिगृह्यताम् ॥"

'गन्ध' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'भस्म' समर्पित करें—

## भस्म का मन्त्र

"ॐ त्र्यायुषं जमदग्नेः कश्यपस्य त्र्यायुषम् ।
यद्देवेषु त्र्यायुषं तन्नोऽअस्तु त्र्यायुषम् ॥"

'भस्म' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'अक्षत' (चावल) समर्पित करें—

## अक्षत का मन्त्र

"अक्षतांश्च सुरश्रेष्ठ शुभ्राधूनाश्च निर्मलाः ।
मया निवेदिता भक्त्या गृहाण परमेश्वर ॥"

'अक्षत' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'पुष्प' समर्पित करें। शिव-पूजन में धतूरा, कनेर के पुष्प तथा आक के पुष्प अवश्य चढ़ाने चाहिएं।

## पुष्प का मन्त्र

"माल्यादीनि सुगन्धीनि मालत्यादीनि वै प्रभो ।
मयाऽहृतानि पूजार्थं पुष्पाणि प्रतिगृह्यताम् ॥"

'पुष्प' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्रों का उच्चारण करते हुए 'बिल्व पत्र' समर्पित करें—

## बिल्वपत्र का मन्त्र

"बिल्वपत्रं सुवर्णेन त्रिशूलाकारमेव च ।
मयार्पितं महादेव बिल्वपत्रं गृहाण मे ।।
त्रिदलं त्रिगुणाकारं त्रिनेत्रं च त्रियायुधम् ।
त्रिजन्मपापसंहारं बिल्वपत्रं शिवार्पणम् ।।"

'बिल्वपत्र' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'धूप' समर्पित करें-

## धूप का मन्त्र

"वनस्पतिरसोत्पन्नो गंधाढ्यो गंध उत्तमः ।
आघ्रेयः सर्वदेवानां धूपोऽयं प्रतिगृह्यताम्।।"

'धूप' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'दीपक' प्रदर्शित करें—

## दीपक का मन्त्र

"साज्यं च वर्ति संयुक्तं वह्निना योजितं मया ।
दीपं गृहाण देवेश त्रैलोक्य तिमिरापहम् ।।"

'दीपक' के पश्चात् अग्रलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'नैवेद्य' समर्पित करें—

# नैवेद्य का मन्त्र

"अपूपानि च पक्वानि मण्डकावटकानि च ।
पायसं सूपमन्नञ्च नैवेद्यम्प्रतिगृह्यताम् ।।"

'नैवेद्य' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'आचमनीय जल' समर्पित करें—

# आचमनीय जल का मन्त्र

"पानीयं शीतलं शुद्धं गाङ्गेयंमहदुत्तमम् ।
गृहाण पार्वतीनाथ तवप्रीत्या प्रकल्पितम् ।।"

'आचमनीय जल'के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'करोद्वर्त्तन' समर्पित करें—

# करोद्वर्त्तन का मन्त्र

"कर्पूरादीनि द्रव्याणि सुगन्धीनि महेश्वर ।
ग्रहाण जगतन्नाथ करोद्वर्तनं हेतवे ।।"

'करोद्वर्त्तन' के पश्चात् अग्रलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'फल' समर्पित करें। शिव-पूजन में बिल्व-फल भी समर्पित करना चाहिए।

## फल का मन्त्र

"कूष्माण्डं मातुलिङ्गञ्च नारिकेल फलानि च ।
गृहाण पार्वतीकान्त सोमशेखर शङ्कर ॥"

'फल' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'ताम्बूल तथा पुङ्गीफल' समर्पित करें—

## ताम्बूल पुङ्गीफल का मन्त्र

"पुङ्गीफलम्महद्दव्यं नागबल्लीदलैर्युतम् ।
गृहाण देवदेवेश द्राक्षादीनि सुरेश्वरः ॥"

'ताम्बूल पुङ्गीफल' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'द्रव्य' समर्पित करें—

## द्रव्य समर्पण का मन्त्र

"हिण्यगर्भगर्भस्थं हेमबीज समन्वितम् ।
पञ्चरत्नं मयादत्तं गृह्यतांवृषभध्वज ॥"

'द्रव्य' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'नीराजन' करें—

## नीराजन का मन्त्र

"अग्निर्ज्योतीरविर्ज्योतिर्ज्योतिर्नारायणोविभुः ।
नीराजयामि देवेशं पञ्चदीपे सुरेश्वर ॥"

'नीराजन' के पश्चात् हाथ में पुष्प लेकर निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'पुष्पाञ्जलि' समर्पित करें—

## पुष्पाञ्जलि का मन्त्र

"हर विश्वाखिलाधर निराधार निराश्रय ।
पुष्पांजलिं गृहाणेश सोमेश्वर नमोऽस्तुते ।।"

'पुष्पाञ्जलि' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करत हुए 'प्रणाम' निवेदित करें—

## प्रणाम का मन्त्र

"हेतवे जगतामेव संसारार्णव सेतवे ।
प्रभवे सर्व विद्यानां शम्भवे गुरवेनमः।।"

'प्रणाम' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'प्रदक्षिणा' करें—

## प्रदक्षिणा का मंत्र

"यानि कानि च पापानि जन्मांतर कृतानि च ।
तानि तानि विनश्यन्ति प्रदक्षिणां पदे पदे ।।"

विशेष—शिवजी की आरती करते समय शंख नहीं बजाना चाहिए । घण्टा एवं डमरू का नाद तथा मुंह से 'बम-बम' का घोष करना ही उचित है । शिवजी की प्रसन्नता के लिए 'गाल बजाना' भी श्रेष्ठ माना गया है । आरती के समय लोकभाषा में रचित आरती भी गाई जा सकती है ।

# श्री शिव चालीसा

॥ दोहा ॥

जय गणेश गिरिजा सुवन मंगलमूल सुजान ।
श्रीशिव चालीसा रचहुं, देहु अभय वरदान ॥

॥ चौपाई ॥

जय गिरिजापति दीनदयाला ।
सदाकरत सन्तन प्रतिपाला ॥

भाल चन्द्रमा सोहत नीके ।
कानन कुन्डल नागफनी के ॥
अंग गौर सिर गंग बहाये ।
मुण्डमाल तन क्षार लगाये ॥
वस्त्र खाल बाघम्बर सोहैं ।
छवि को देखि नाग मुनि मोहैं ॥
मैना मातु कि हवे दुलारी ।
वाम अंग सोहत छवि न्यारी ॥
कर त्रिशूल सोहत छवि भारी ।
करत सदा शत्रुन क्षयकारी ॥
नंदि गणेश सोह तहं कैसे ।
सागर मध्य कमल हैं जैसे ॥
स्वामि कार्तिक औ गण राऊ ।
जिनकी छवि कहि जात न काऊ ॥

देवन जबहीं जाइ पुकारा ।
तबहिं दुःख प्रभु आपु निवारा ॥
कीन्ह उपद्रव तारक भारा :
सब देवन मिलि तुमहिं जुहारा ॥

तुरत षडानन आप पठायेउ ।
लव निमेष महँ मारि गिरायेउ॥

आपु जलंधर असुर सँहारा ।
सुयश तुम्हार विदित संसारा ॥
त्रिपुरासुर सन युद्ध मचाई ।
तबहिं कृपा करि लीन्ह बचाई ॥
भागीरथ कीन्हेउ तप भारी ।
पुरब प्रतिज्ञा तासु पुरारी ॥
दानिन महँ तुम सम कोउ नाहीं ।
सेवक अस्तुति करत सदाहीं ॥
वेद मांहि महिमा तव गाई ।
अकथ अनादि भेद नहिं पाई ॥
प्रगटी उदधि मथन महँ ज्वाला ।
जरत सुरासुर भये बिहाला ॥
कीन्ह दया तहँ करी सहाई ।
नीलकंठ तव नाम कहाई ॥
पूजन रामचन्द्र जब कीन्हा ।
जीती लंक विभीषण दीन्हा ॥
सहसकमल पूजा उरधारी ।
लीन्ह परीक्षा तबहिं पुरारी ॥

एक कमल प्रभु राखेउ गोई ।
कमलनयन पूजन चह सोई ॥
कठिन भक्ति देखी प्रभु शंकर ।
भये प्रसन्न दीन्ह इच्छित वर ॥
जयजयजय अनन्त अविनाशी ।
करत कृपा घट घट के बासी ॥
दुष्ट सकल नित मोहि सतावैं ।
भ्रमत रहहुँ मोहिं चैन न आवैं॥
त्राहि त्राहि मैं नाथ पुकारहुँ ।
यहि अवसर मोहि आनि उबारहु ॥
लै त्रिशूल शत्रुन कहँ मारहु ।
संकट ते मोहिं आपु उबारहु ॥
मात पिता भ्राता सब होई ।
संकट में पूछत नहिं कोई ॥
स्वामि एक है आस तुम्हारी ।
आह हरहु मम संकट भारी ॥
धन निर्धन को देत सदाहीं ।
जो कोई याचहि सो फल पाहीं ॥
अस्तुति केहि विधि करहुँ तुम्हारी ।
छिमहु नाथ अब चूक हमारी ॥
होउ स्वामि संकट के नासन ।
विघ्न बिनासन मंगल कारन ॥
जोगी जती मुनी नित ध्यावहिं ।
नारद सारद सीस नवावहिं ॥
नमो नमो जय नमः शिवाये ।

सुरब्रह्मादिक पार न पाये ॥ 
जो यह पाठ करै मन लाई ।
ता कहँ शंकर होंहि सहाई ॥
धन इच्छा करि धन प्रति पावैं ।
यश कामना पूर्ण हुइ जावैं ॥
पुत्रहीन की इच्छा जोई ।
शिवप्रसाद तें निश्चय होई ॥
पण्डित त्रयोदशी को लावैं ।
ध्यान सहित पुनि होम करावैं ॥
त्रयोदशी व्रत करहिं हमेशा ।
ता कहं तनिक न रहै कलेशा ॥
शंकर सम्मुख पाठ सुनावैं ।
मनक्रम वचन हिं ध्यान लगावैं ॥
जन्म जन्म के पाप नसावैं ।
अन्त बास शिवपुर में पावैं ।
शरणागत प्रभु आस तुम्हारी ।
पीड़ा हरहु महेश हमारी ॥

॥ दोहा ॥

नित्य नेम उठि प्रात ही पाठ करैं चालीस ।
ताकी सब मनकामना पूर्ण करैं गौरीश ॥
शिवचालीसा यह सुखद, चारि पदारथ देय ।
पाठ करै सोमव तरै, जग यश पावन लेय ॥

॥ इति श्री शिव चालीसा सम्पूर्णम् ॥

जय शिव ओंकारा, भज शिव ओंकारा।
ब्रह्मा विष्णु सदाशिव अर्द्धंगी धारा ॥१॥
ॐ हर हर हर महादेव ॥

एकानन चतुरानन पञ्चानन राजे।
हंसानन गरुड़ासन वृषवाहन साजै ॥२॥
ॐ हर हर०

दो भुज चारु चतुर्भुज अति सोहै।
तीनों रूप निखरते त्रिभुवन-जन मोहै ॥३॥
ॐ हर हर०

अक्षमाला बनमाला रुंडमाला धारी।
चंदन मृग मदलेपन भाले शुभकारी ॥४॥
ॐ हर हर०

पार्वती पर्वत में बसती शिवजी कैलाशा।
आक धतूरा का भोजन भंग में बासी हैं ॥५॥
ॐ हर हर०

शिवजी के हाथों में कंगन कानों में कुण्डल।
गल मोतियन माला, जटा मृदंग विराजे
ओढ़े शीश मृग छाला।
श्वेताम्बर पीताम्बर बाघम्बर अंगे।
सनकादिक ब्रह्मादिक भूतादिक संगे ॥६॥
ॐ हर हर०

कर मध्ये कमण्डलु-चक्रत्रिशूल-धारी।
जगकर्ता जगभर्ता जग-पालनकारी ॥७॥
ॐ हर हर०

ब्रह्मा विष्णु सदाशिव ध्यावत अविवेका।
प्रणवाक्षर के मध्ये ये तीनों ही एका ॥८॥
ॐ हर हर०

काशी में विश्वनाथ विराजत नन्दा ब्रह्मचारी
नित उठ भोग लगावत महिमा अति भारी ॥९॥
ॐ हर हर०

त्रिगुण स्वामी की आरती जो कोई नर गावै।
भनत शिवानन्द स्वामी मनवाञ्छित फल पावै ॥१०॥
ॐ हर हर०



## आरती

आरती परम साम्ब-शंकर की।
सत्य सनातन शिव शुभकरकी ॥
आदि, अनादि, अनन्त, अनामय।
अज, अविनाशी, अकल, कलामय।
सर्वरहित नित सर्व-उरालय।
मस्तक सुरसरिधर शशिधरकी।
आरति परम साम्ब-शंकरकी।

कर्ता, भर्ता जगसंहारी।
ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र तनुधारी।
सर्वविकाररूप अविकारी।
अग-जग-पालक प्रलयंकरकी।
आरति परम साम्ब-शंकरकी ।।

विश्वातीत विश्वगत स्वामी।
द्रष्टा साक्षी अन्तर्यामी।
काम-काल सब-जग-हित-कामी।
अनघ-स्वरूप सकल अघहरकी।
आरति परम साम्ब-शंकरकी ।।

मुनि-मन-हरण मधुर शुचि सुंदर।
अति कमनीय रूप सुषमावर।
दिव्याम्बर रत्नाभूषणधर।
सर्व-नयन-मन-हर सुखकरकी।
आरति परम साम्ब-शंकरकी।

विकट कराल पंचमुखधारी।
मुण्डमाल विषधर भयकारी।
हाथ कपाल श्मशान-विहारी।
वेष असंगल मंगलकरकी।
आरति परम साम्ब-शंकर की।

भोगी, योगी ध्यानी ज्ञानी।
जग-अभिमानाधार अमानी।
आशुतोष अति औढरदानी ।।
दैन्य-दुरित-दुर्गतिहर हरकी।
आरति परम साम्ब-शंकरकी ।।

अजर अमर अज अरूप, सत चित्त आनदरूप
व्यापक ब्रह्मस्वरूप भव ! भव-भय-हारी ।।
शोभित विधुबाल भाल सुरसरिमय जटाजाल
तीन नयन अति विशाल मदन-दहन-कारी ।।
भक्त हेतु धरत शूल करत कठिन शूल फूल
हियकी सब हरत हूल अचल शान्तिकारी ।।
अमल अरुण चरणकमल सफल करत काम सकल,
भक्ति-मुक्ति देत विमल. माया-भ्रम-टारी ।।
कार्तिकेययुत गणेश हिमतनया सह महेश,
राजत कैलास-देश अकल कला-धारी ।।
आदि अनादि अनामय अविचल अविनाशी ।
अमल अनन्त अगोचर अज आनंदराशि ।।२।।
अविकारी अघहारी. अकल कलाधारी ।
कर्ता विधि भर्ता हरि, हर संहारकारी ।।३।।

# आरती शिवजी की

दर्शन देवी सदा शिव शम्भू
भक्त वत्सल तेरा नाम हवे।
मस्तक तेरे चन्द्र विराजे
शीश मध्य से गंग बहे ॥ टेर ॥
नाथ हाथ लिये डमरू बाजै
भुजंग हृदय पर साज हवे।
तीन कोटि सवा लक्ष
हजारों गण तेरे सम्मुख नाच हवे ॥ १ ॥
हाथ त्रिशूल लियो भोले
शम्भू वामांग गौरी राज हवे।
भस्म रमावत अंग तू सारे
गले मुण्ड माल साज हवे ॥ २ ॥
कोउ त्रिबंके कोउ अंग लम्बे
काहू के वसन डबार हवे।
काहु के केश बने अति पीले
रक्त रंग कोउ काले हवे ॥ ३ ॥
आसन तेरो कैलाश विराजत
लहरी गंगा गाज हवे।
भांग धतूरा सदा रहे खाता
तव बाघम्बर साव हवे ॥ ४ ॥
नारद इन्द्र देव सब दानव
आरति तेरी गाज हवे।
ऐसे हि मानुष गाये सुने जे
मन वांछित फल पाव हव ॥ ५ ॥
रूप कहे कर जोरि सदा शिव
मेरो मनोरथ कीजे हवे।

गुरु चरणों में प्रीति रहे नित
बचन सफल मेरो कीजे हवे ॥ ६ ॥

# शिवजी की आरती

जय गौरीशंकर, ॐ जय गौरीशंकर,
जय जय जय जय जय जय जय भोले शंकर ।
जगकारण, जगपालक, हो विनाश कर्ता,
निज जन के रखवारे जय गौरीशंकर ।
आशुतोष हो भगवन्! और उदार दाता,
तनिक मात्र पूजा से हो प्रसन्न शंकर ।
हो निरीह अविकारी, भुक्ति-मुक्ति दाता,
तुम समान नहिं दानी और दुख से त्राता ।
अग्रगण्य ज्ञानी तुम राम-भक्ति-दाता,
मेरे सब कुछ तुम्हीं गुरु-पितु और माता ।
हो समर्थ हे स्वामी, महादेव नामा,
जो जन शरणे आयो, पूरे सब कामा ।
गंगाधर योगेश्वर जय जय त्रिपुरारी,
अघहारी कामारी, भक्तन दुखहारी ।
सुर-गुरु परम दयालो, काशी के वासी,
काम-क्रोध-भव-नाशी जय जय अविनाशी ।

महिमा अपरम्पारा, पार नहीं पाऊं,
गिरा-ज्ञान-गोतीता कैसे गुण गाऊं ।
बैजनाथ, रामेश्वर, हे कैलाशपति,
प्रणवाक्षर में शोभित देते तुम सुगति ।
अघनाशी, अविनाशी, पाप हरो देवा,
राम-भक्ति मोहि दीजे, और अपनी सेवा ।
तीनों ताप मिटाओ, हे त्रिशुलधारी,
निर्मल ज्ञान सिखाओ, जय जय अघहारी

मैं आलसी, प्रमादी, कछु नहिं बनिआवें,
दया करो हे भगवन, बाधा मिट जावे।
भव के फंद छुड़ाओ, त्राहि त्राहि शंकर,
यम-यातना न पाऊं, जय जय जय शंकर।

## भगवान् भोलेनाथ जी

अभयदान दीजै दयालु प्रभु सकल सृष्टि के हितकारी।
भोलेनाथ भक्त-दुखगंजन भवभंजन शुभ सुखकारी।।
दीनदयालु कृपालु कालरिपु अलखनिरंजन शिव योगी।
मंगल रूप अनूप छबीले अखिल भुवन के तुम भोगी।।
बाम अंग अति रंगरस-भीने उमा-वदन की छवि न्यारी।
भोलेनाथ० ।।

असुर निकन्दन सब दुख भंजन वेद बखाने जग जाने।
रुंडमाल गल-व्याल भाल-शशि नीलकंठ शोभा साने।।
गंगाधर त्रिशूलधर विषधर बाघम्बरधर गिरिचारी।।
भोलेनाथ० ।।

यह भवसागर अति अगाध है पार उतर कैसे बूझै।
ग्राह मगर बहु कच्छप छाये मार्ग कहो कैसे सूझै।।
नाम तुम्हारा नौका निर्मल तुम केवट शिव अधिकारी।।
भोलेनाथ० ।।

मैं जानूं तुम सद्गुणसागर अवगुण मेरे सब हरियो!
किंकर की विनती सुन स्वामी सब अपराध क्षमा करियो।
तुम तो सकल विश्व के स्वामी मैं हूं प्राणी संसारा।।
भोलेनाथ० ।।

काम-क्रोध-लोभ अति दारुण इनसे मेरो वश नाहीं।
द्रोह-मोह-मद संग न छोड़ै आन देत नहि तोहि।।
क्षुधा-तृषा नित लगी रहत है बढ़ी विषय तृष्णा भारी।
भोलेनाथ० ।।

तुम ही शिवजी कर्त्ता-हर्त्ता तुम ही जग के रखवारे।
तुम ही गगन मगन पुनि पृथवी पर्वत-पुत्री के प्यारे॥
तुमही पवन हुताशन शिवजी तुमही रवि शशि तमहारी।
भोलेनाथ०॥

पशुपति अजर अमर अमरेश्वर योगेश्वर शिव गोस्वामी।
वृषभारूढ़ गूढ़ गुरु गिरिपति गिरिजावल्लभ निष्कामी॥
सुषमासागर रूप उजागर गावत हैं सब नरनारी॥
भोलेनाथ०॥

महादेव देवों के अधिपति फणिपति-भूषण अति साजै।
दीप्त ललाट लाल दोउ लोचन उर आनत ही दुख भाजै॥
परम प्रसिद्ध पुनीत पुरातन महिमा त्रिभुवन-विस्तारी॥
भोलेनाथ०॥

ब्रह्मा-विष्णु-महेश-शेष-मुनि-नारद आदि करत सेवा।
सब की इच्छा पूरन करते नाथ सनातन हर देवा॥
भक्ति-मुक्ति के दाता शंकर नित्य निरन्तर सुखकारी॥
भोलेनाथ०॥

महिमा इष्ट महेश्वर की जो सीखे सुने नित्य गावे।
अष्टसिद्धि नवनिधि सुखसम्पति स्वामिभक्ति मुक्ति पावे।
श्री अहिभूषण प्रसन्न होकर कृपा कीजिये त्रिपुरारी॥
भोलेनाथ०॥

## श्रीशिवाष्टक

आदि अनादि अनंत अखंड अभेद अखेद सुवेद बतावैं।
अलख अगोचर रूप महेस कौं जोगि जती-मुनि ध्यान न पावैं।
आगम-निगम-पुरान सबै इतिहास सदा जिनके गुन गावैं।
बड़भागी नर-नारि सोई जो सांब-सदाशिव कौं नित ध्यावैं॥
सृजन-सुपालन-लय-लीलाहित जो विधि-हरि-हररूप बनावैं।
एकहि आप विचित्र अनेक सुवेष बनाइकै लीला रचावैं॥

सुन्दर सृष्टि सुपालन करि जग पुनि बन काल जु खाय पचावैं।
बड़भागी नरनारि सोई जो सांब-सदाशिव कौं नित ध्यावैं।।
अगुन अनीह अनामय अज अविकार सहज निज रूप धरावैं।
परम सुरम्य बसन-आभूषन सजि सुनि-मोहन रूप करावैं।।
ललित ललाट बाल बिधु विलसै रतन-हार उर पै लहरावैं।
बड़भागी नरनारि सोई जो सांब-सदासिव कौं नित ध्यावैं।।
अंग विभूति रमाय मसान की विषमय भुजगनि कौं लपटावैं।
नर-कपाल कर, मुण्डमाल गल, भालु-चरम सब अंग उढ़ावैं।।
घोर दिगंबर, लोचन तीन भयानक देखि कैं सब थर्रावैं।
बड़भागी नरनारि सोई जो सांब-सदासिव कौं नित ध्यावैं।।
सुनतहि दीन की दीन पुकार दयानिधि आप उबारन आवं।
पहुंच तहां अविलम्ब सुदारुन मृत्यु को मर्म बिदारि भगावैं।।
मुनि मृकंडु-सुत की गाथा सुचि अजहुं, विज्ञजन गाइ सुनावैं।
बड़भागी नरनारि सोई जो सांब सदासिव कौं नित ध्यावैं।
चाउर चारि जो फूल धतूरे के, बेल के पात औ पानि चढ़ावैं।
गाल वजाय कै बोल जौ 'हर हर महादेव' धुनि जोर लगावैं।।
तिनहि महाफल देयं सदासिव सहजहि भुक्ति-मुक्ति सो पावैं।
बड़भागी नरनारि सोई जो सांब-सदासिव कौं नित ध्यावैं।।
बिनसि दोष दुख दुरित दैन्य दारिद्रयं नित्यसुख-सांतिमिलावै।
आसुतोष हर पाप-ताप सब निरमल बुद्धि-चित्त बकसावैं।।
असरन-सरन काटि भवबंधन भव निज भवन भव्य बुलवावैं।
बड़भागी नरनारि सोई जो सांब-सदासिव कौं नित ध्यावैं।।
औढरदानी, उदार अपार जु नैकु-सी सेवा तें ढुरि जावै।
दमन अशांति, समन संकट, बिरद विचार जनहिं अपनावैं।।
ऐसे कृपालु कृपामय देव के क्यों न ~~सरन~~ अबहीं चलि जावैं।
बड़भागी नरनारि सोई जो सांब-सदासिव कौं नित ध्यावैं।।

# श्री शिव चालीसा

दोहा

अज अनादि अविगत अलख, अकल अतुल अविकार।
बंदौं शिव-पद-युग-कमल अमल अतीव उदार॥ १॥
आर्तिहरण सुखकरण शुभ भक्ति-मुक्ति-दातार।
करौ अनुग्रह दीन लखि अपनो विरद विचार॥ २॥
परयो पतित भवकूप महं सहज नरक आगार।
सहज सुहृद पावन-पतित, सहजहि लेहु उबार॥ ३॥

पलक-पलक आशा भर्‌यो, रह्यो सु-बाट निहार।
ढरौ तुरंत स्वभाववश, नेकु न करौ अबार॥ ४॥

जय शिवशंकर औढरदानी।
जय गिरितनया मातु भवानी॥ १॥
सर्वोत्तम योगी योगेश्वर।
सर्वलोक-ईश्वर-परमेश्वर॥ २॥
सब उर-प्रेरक सर्वनियन्ता।
उपद्रष्टा भर्ता अनुमन्ता॥ ३॥
पराशक्ति-पति अखिल विश्वपति।
परब्रह्म परधाम परमगति॥ ४॥
सर्वातीत अनन्य सर्वगत।
निज स्वरूप महिमा में स्थितरत॥ ५॥
अंगभूति- भूषित श्मशानचर।
भुजंगभूषण चन्द्र मुकुटधर॥ ६॥
वृषवाहन नंदीगण नायक।
अखिल विश्व के भाग्य-विधायक॥ ७॥
व्याघ्रचर्म परिधान मनोहर।
रीछचर्म ओढ़े गिरिजावर॥ ८॥
कर त्रिशूल डमरूवर राजत।

अभय वरद मुद्रा शुभ लाजत ॥ ९ ॥
तनु कर्पूर-गौर उज्ज्वलतम ।
पिंगल जटाजट सिर उत्तम ॥१०॥
भाल त्रिपुण्ड मुण्डमालाधर ।
गल रुद्राक्ष-माल शोभाकर ॥११॥
विधि-हरि-रुद्र त्रिविध वपुधारी ।
बने सृजन-पालन-लयकारी ॥१२॥
तुम हो नित्य के सागर ।
आशुतोष आनन्द-उजागर ॥१३॥
अति दयालु भोले भण्डारी ।
अग-जग सबके मंगलकारी ॥१४॥
सती-पार्वती के प्राणेश्वर ।
स्कन्ध-गनेश-जनक-शिव सुखकर ॥१५॥
हरि-हर एक रूप गुणशीला ।
करत स्वामि-सेवक की लीला ॥१६॥
रहते दोउ पूजत पुजवावत ।
पूजा-पद्धति सबन्हि सिखावत ॥१७॥
मारुति बन हरि-सेवा कीन्ही ।
रामेश्वर बन सेवा लीन्ही ॥१८॥
जग-हित घोर हलाहल पीकर ।
बने सदा शिव नीलकंठ वर ॥१९॥
असुरासुर शुचि वरद शुभंकर ।
असुर निहन्ता प्रभु प्रलयंकर ॥२०॥
'नमः शिवाय' मन्त्र पञ्चाक्षर ।
जपत मिटत सब क्लेश भयंकर ॥२१॥
जो नर-नारि रटत शिव-शिव नित ।
तिनको शिव अति करत परम हित ॥२२॥
श्रीकृष्ण तप कीन्हों भारी ।

ह्वै प्रसन्न वर दियो पुरारी ॥२३॥

अर्जुन संग लड़े किरात बन।
दियो पाशुपत-अस्त्र मुदित मन ॥२४॥

भक्तन के सब कष्ट निवारे।
दे निज भक्ति सबह्नि उद्धारे ॥२५॥

शंखचूड़ जालन्धर मारे।
दैत्य असंख्य प्राण हर तारे ॥२६॥

अन्धक को गणपति पद दीन्हों।
शुक्र-शुक्रपथ बाहर कीन्हों ॥२७॥

तेहि संजीवनि विद्या दीन्हीं।
बाणासुर गणपति-गति कीन्हीं ॥२८॥

अष्टमूर्ति पंचानन चिन्मय।
द्वादश ज्योतिर्लिङ्ग ज्योतिर्मय ॥२९॥

भुवन चतुर्दश व्यापक रूपा।
अकथ अचिन्त्य असीम अनूपा ॥३०॥

काशी मरत जंतु अवलोकी।
देत मुक्ति-पद करत अशोकी ॥३१॥

भक्त भगीरथ की रुचि राखी।
जटा बसी गगा सुर साखी ॥३२॥

रुरु अगस्त्य उपमन्यू ज्ञानी।
ऋषि दधीचि आदिक विज्ञानी ॥३३॥

शिवरहस्य शिवज्ञान प्रचारक।
शिवहिं परम प्रिय लोकोद्धारक ॥३४॥

इनके शुभ सुमिरन तें शंकर।
देत मुदित ह्वै अति दुर्लभ वर ॥३५॥

अति उदार करुणा वरुणालय।
हरण दैन्य-दारिद्र्य-दुःख-भय ॥३६॥

तुम्हरो भजन परम हितकारी।
विप्र शूद्र सब ही अधिकारी ।।३७।।
बालक वृद्ध नारि-नर ध्यावहिं।
ते अलभ्य शिवपद को पावहिं ।।३८।।
भेदशून्य तुम सब के स्वामी।
सहज सुहृद सेवक अनुगामी ।।३९।।
जो जन शरण तुम्हारी आवत।
सकल दुरित तत्काल नशावत ।।४०।।

दोहा

वहन करौ तुम शीलवश, निज जनको सब भार।
गनौ न अघ, अघ-जातिकछु राब विधि करौ संभार ।।१।।
तुम्हरो शील स्वभाव लखि, जो न शरक्ष तव होय।
तेहि सम कुटिल कुबुद्धिजन, नहिं कुभाग्य जन कोय ।।२।।
दीन हीन अति मलिन मति, मैं अघ-ओघ अपार।
कृपा-अनल प्रगटौ तुरत, करौ पाप सब छार ।।३।।
कृपा-सुधा बरसाय पुनि, शीतल करौ पवित्र।
राखौ पदकमलनि सदा, हे कुपात्र के मित्र! ।।४।।

—०—

# श्री शिवसाठिका

।। चौपाई ।।

जय जय जय शंकर जग वन्दन।
अस्तुति करत शेष श्रुति छन्दन ।।

जय कैलाश पति सुर स्वामी।
कर सम्पुट शत बार नमामी॥
कुन्द कपूर गौर सुन्दर तन।
चिता भस्म लेपत प्रसन्न मन॥
पिंगल जटा जूट मन लोभित।
कोटिन तड़ित कांति समशोभित॥
करत कलोल जटन विच गंगा।
कटत पाप लखि शुभ्र तरंगा॥
दिपत ललाट बाल रजनीशा।
देख त्रिपुंड जाहिं अघ खीशा॥
शुचि कपोल अहि कुण्डल काना।
मुख छबि शतशशि शरद समाना॥
बिकट भ्रकुटि चबि कहि नहिं जाई।
कोटि काम-धनु देख लजाई॥
अरुन कमल सम जन दुख मोचन।
रविशशि अग्नि सुत व त्रल लोचन॥
शुक निंदक नासा सुहावनी।
अधर भलक विद्रूम लजावनी॥
कुन्द कलि सम दशनन पांती।
हीरा ज्योति थकी सब भांति॥
प्रिय बोलन मृदु हास सुहावन।
सुधा भरत जनु भक्त जियावन॥
चिबुक गाढ़ उपमा अस आई।
बैठि महा छबि विवर बनाई॥
नील कंठ महिमा मति मोरी।
वरणि सकय नहिं कल्प करोरी॥

जा विष ज्वाल जरत जग तीतल।
भा तेहि कंठ सुधा सम शीतल॥
वृषभ कंध पन्नग उपवीतम्।
उर आयत सब भांति पुनीतम्॥
सोह अक्ष बन मुंडन माला।
भूषण भांति सजे उर व्याला॥
नाग सुंड भुज जन सुभाग के।
कलित कड़े कय्र नाग के॥
अरुण जलज सम पाणि सुहाये।
युत त्रिशूल डमरू छवि छाये॥
त्रिवली उदर नाभि सुघड़ाई।
जनु सुरसरि भंवर गहराई॥
कटि तट फवत सुअहि लंगोटा।
ललित सुडौल जघ की जोटा॥
तरुण तामरस चरण ललाई।
जावक जपा कुसुम सकचाई॥
वट तरु दिव्य नाग रिपु छाला।
शोभित पद्मासन शशि भाला॥
राजत बाम भाग जगदम्बा।
जाकी कृपा सृष्टि अवलम्बा॥
चारण सिद्ध यक्ष मुनि किन्नर।
पूजत पद सरोज मंगल कर॥
कोटिन गण चरणन रखवारे।
नंदी वीरभद्र बल भारे॥
जय शिव देव देव जग धाता।
षट मुख गणपति हनुमत ताता॥

जय वैराग्य सरोज दिवाकर।
जय अनवद्य अजित जोगेश्वर।।
तव माया सब सृष्टि पसारा।
उत्पति थित लय भृकुटि अधारा।।
तव आज्ञा फणीश धर धरणी।
शशि रस श्रवत तपत हैं तरणी।।
पवन वरुण धनेश सुरराजा।
तव आयसु लगि निज-निज काजा।।
देवन दुख जब दुष्टन देयऊ
हरेउ असुर सुर रक्षक भयेऊ।
अन्धक दैत्य तुम्हन संहारा।
एकहि बाण त्रिपुर हनिडारा।।
मारेउ जलन्धर संग्रामा।
दहेउ ललाट नैन सों कामा।।
दक्ष विचारेउ तव अपमाना
यज्ञ विध्वंस कीन्ह जगजाना।
अति बलवान गजासुर योधा।
तुम्हरे कोप मृत्यु मुख शोधा।।
जब कृतान्तकर प्रलय प्रकाशा।
होइय तुरत सृष्टि कर नाशा।।
उग्ररूप होइ कोप सुतक्षण।
तुमहीं करहु काल कर भक्षण।।
शूल नोंक दिग दिग्गज छेदी।
नृत्यत महा प्रलय निरभेदी।।
अति विचित्र विभु कौतक तोरे।
तुम सम अगम न तुम सम भोरे।।

ओढ़े तन गज चर्म पुरारी।
काशी वीथिन बीच बिहारी।।
एक बार तव लिंग शरीरा।
ढूंढन गयेउ विष्णु विधि धीरा।।
अतल रसातल वितल तलातल।
सोधेउ सुतल पाताल महातल।।
भू भुव स्व महजन तप सत्यं।
लखि सर्वत्र रुद्र अधिपत्यं।।
शम्भु लिंग तिन पार न पावा।
थके विष्णु विधि पद सिर नवाया।।
राम तुम्हें जब पूजि निहोरा।
दीन्ह अशीष लङ्क गढ़ तोरा।।
कागभुसुण्डि जपेउ धरि ध्याना।
पायेउ अमर तत्व दृढ़ ज्ञाना।।
द्वापर भारत युद्ध भयउ जब।
कृष्ण पार्थ कैलाश गयउ तब।।
अर्जुन पद प्रणाम तब कीन्हा।
दिव्य सुअस्त्र विजय कहि दीन्हा।।
विष्णु एक दिन सहस कमल सों।
पूजेउ तुम अति प्रेम अमल सों।।
तव कौतुक एक पदम् छिपाएउ।
घट्यौ जानि हरि नयन चढ़ाएउ।।
देख प्रेम मिलि हर्रांह भुजन गहि।
अजय चक्र दियो कमल नयन कहि।।
तुमहि भजेउ भागीरथ राजा।
राखी गंग कीन्ह तेहि काजा।।

